अधिवास नहीं माना जा सकता है व्यंग्यार्थ में ही माना जाना चाहिए। लक्ष्यार्थ में भी नहीं क्योंकि यह भी वाच्यार्थ की तरह माध्यम मात्र है। रमणीयता का प्रत्यक्ष-अप्रत्यक्ष सम्बन्ध रस के साथ है और रस कथित नहीं हो सकता है। शुक्लजी के उक्त कथन से ऐसा प्रतीत होता है कि वे लक्ष्यार्थ और व्यंग्यार्थ को अनुपपन्न अर्थ को उपपन्न करने का साधन मानते हैं परन्तु वास्तव में स्थिति इसके विपरीत है। वाच्यार्थ स्वयं ही अपने चमत्कारों के साथ व्यंग्य रस का साधन या माध्यम है। शुक्लजी का यह कथन कि वाच्यार्थ ही काव्य होता है व्यंग्यार्थ व लक्ष्यार्थ नहीं एक हलका सा विषान्तर प्रसंग है।

इस सम्बन्ध में इतना ही कहा जा सकता है कि शुक्लजी लक्षणा और व्यंजना को अभिधा के ही आश्रित मानते हैं अतः वे उसे ही काव्यत्व का आधार प्रतिपादित करते हैं। उक्त कथन से अभिधा द्वारा संकेतित वाच्यार्थ के महत्त्व का ही संकेत लेना उचित है। शुक्लजी ने चमत्कार के विरोध के कारण अभिधा को महत्त्व प्रदान नहीं किया। उनके सिद्धान्त का विश्लेषण करने के उपरान्त हम यही समझते हैं कि वे भावशून्य चमत्कार के विरोधी थे। भावावेश के कारण जो उक्ति में वक्रता आती है उसके वे विरोधी न थे। अनुपपन्न अर्थ वाले शब्द का प्रयोग प्रकारान्तर से वक्रता ही है। उसमें काव्यत्व का अधिवास मान कर वे इसी वक्रता का समर्थन करते हैं।

शुक्लजी ने 'कविता क्या है' शीर्षक निबन्ध में यह लिखा है कि योरप का अभिव्यंजनावाद हमारे यहाँ के पुराने वक्रोक्तिवाद का ही नया रूप या विलायती उत्थान है। श्री नगेन्द्रजी का इस उक्ति पर सबसे बड़ी आपत्ति यह है कि इस उक्ति से यह आभासित होता है कि भारतीय वक्रोक्तिवाद के प्रवर्तक कुन्तक का अभिव्यंजनावादी क्रोचे ऋणी है। वस्तुत यह बात नहीं है। इन दोनों आचार्यों का क्षेत्र भिन्न-भिन्न है। क्रोचे आत्मवादी दार्शनिक है और कुन्तक साहित्य मीमांसक है। इसके अतिरिक्त इन दोनों में पर्याप्त साम्य होने पर वैषम्य इतना स्पष्ट है कि इन दोनों के वादों को एक नहीं कहा जा सकता है।

इसके सम्बन्ध में इतना ही कहा जा सकता है कि शुक्लजी ने इन दोनों वादों की पूर्ण एकता का प्रतिपादन नहीं किया है। परन्तु मौलिक समता का संकेत मात्र किया है। शुक्लजी का उद्देश्य स्पष्टरूप से इन दोनों वादों की मूल प्रवृत्ति के प्रति धार्मिक विरोध प्रकट करना ही है। श्री नगेन्द्रजी के कथनानुसार हम शुक्लजी के उक्त कथन को अर्धसत्य के रूप में ग्रहण कर सकते हैं।

श्री नगेन्द्रजी ने आचार्य शुक्ल तथा आई० ए० रिचर्ड्स का तुलनात्मक विवेचन किया है। वे यह मानते हैं कि शुक्लजी की मनोभूमि पर रिचर्ड्स का सीधा प्रभाव नहीं पड़ा है फिर भी उनको अपने पथ की स्थापना में उनसे सामयिक सहायता अवश्य मिली है। इन दोनों में साम्य और वैषम्य की विवेचना करने के अनन्तर श्री नगेन्द्रजी ने शुक्लजी के सम्बन्ध में अपनी धारणा यह बनाई है कि शुक्लजी ने लोक पक्ष को अत्यन्त महत्व दिया और रस की एकान्त साधना उन्हें कठिनता से ही प्राप्त हो सकती थी। इसी लिए वे हिन्दी के वर्तमान कवियों के साथ समझौता न कर सके। वे समय के साथ आगे नहीं बढ़ सके। क्रोचे के अभिव्यंजनावाद और जर्मन दार्शनिकों के सौन्दर्यशास्त्र की विशेषताओं को ग्रहण करने में वे असमर्थ रहे परन्तु अपने रस शास्त्र की शक्ति और सम्भावनाओं की वे निरन्तर छान-बीन करते रहे और इसके परिणामस्वरूप भारतीय रस शास्त्र का जो मनोवैज्ञानिक विवेचन उन्होंने प्रस्तुत किया वह भारत के आलोचना-साहित्य को उनका अमूल्य उपहार है। शुक्लजी ने अपने युग को प्रभावित नहीं किया आच्छादित किया है।

डाक्टर देवराज—श्री देवराजजी की दृष्टि में आचार्य शुक्ल रसानुभूति के बौद्धिक विश्लेषण में सक्षम थे। उनमें कृतियों में रस-ग्रहण की शक्ति भी पर्याप्त मात्रा में विद्यमान थी परन्तु उनमें कृतियों के मूल्यांकन का उचित दृष्टिकोण बनाने लायक चिन्तन शक्ति न थी। वे मूल्यांकन के सफल मानों का आविष्कार नहीं कर सके इसीलिए वे उच्चकोटि के साहित्य-मीमांसक न थे। वे जहाँ रसानुभूति के विशिष्ट अवसरों पर प्रभा

कारण खण्ड-सिद्धान्तों का आविष्कार कर डालते हैं वहाँ खण्ड-सिद्धान्तों का एक महा-सिद्धान्त के रूप में समन्वय नहीं कर पाते हैं। इस पर भी श्री देवराज जी शुक्लजी के उपकार को समझते हैं। वे कहते हैं कि उनके द्वारा प्रतिपादित खण्ड सिद्धान्त भी पूर्ण साहित्य शास्त्र के निर्माण के लिए परम उपयोगी हैं। शुक्लजी की स्वच्छ दृष्टि जितना देख सकी है उसके लिए भविष्य का साहित्य शास्त्र उनका चिर ऋणी रहेगा।

डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी—द्विवेदी जी की दृष्टि में आचार्य शुक्ल नवीन और प्राचीन ज्ञान के वास्तविक सत्यसाक्षी थे। वे हिन्दी के गौरव थे। द्विवेदीजी कहते हैं कि कुछ लोगों को भ्रम है कि वे नए प्रयोग करने वाले तरुण साहित्यिकों के प्रति सहानुभूतिमयी दृष्टि नहीं रखते थे। ऐसी बात नहीं। वस्तुतः वे कुछ खास प्रकार के काव्य विचारों के पोषक थे उसके बाहर जाने वाले को वे पसन्द नहीं करते थे। फिर चाहे वह नवीन हो या प्राचीन। द्विवेदीजी शुक्लजी में असाधारण प्रतिभा स्वीकार करते हैं और हिन्दी साहित्य पर उनका अमिट प्रभाव मानते हैं।

श्री गुलाबराय—श्री गुलाबरायजी कहते हैं कि आचार्य शुक्लजी अपने सिद्धान्तों पर दृढ़ रहते हुए भी हठधर्मी और असहृदय न थे। वे गुण ग्राहक थे। यही उनकी महानता थी। बुद्धि और हृदय के स्पृहणीय संयोग के कारण शुक्लजी के निबन्ध विषय प्रधान होते हुए भी उनके व्यक्तित्व की आभा से द्युतिमान दिखाई पड़ते हैं।

श्री विजयेन्द्र स्नातक—प्रो० स्नातक कहते हैं कि शुक्लजी कोरे आलोचक या समीक्षक ही नहीं वरन् उच्चकोटि के शैली-निर्माता निबन्ध कार, चित्र-इतिहास लेखक भावुक कवि समर्थ अनुवादक सफल अध्यापक और कुशल सम्पादक भी थे। उन्होंने साहित्य के जिस अंग को भी अपनी लेखनी से स्पर्श किया उसे अपनी विलक्षण-प्रतिभा से कई-गुना चमका दिया। हिन्दी में शुक्लजी की शिष्य मण्डली योग्यता और संख्या दोनों ही दृष्टियों से सबसे बड़ी है। शुक्लजी ने अध्ययन-अध्यापन की जो परम्परा अपने पीछे छोड़ी है उसमें उनकी प्रतिभा का पुट सर्वत्र दृष्टिगत होता है।

हिन्दी साहित्य के क्षेत्र में शुक्लजी की विरोधी या अविरोधी समीक्षा ही इस बात का प्रमाण है कि उनका साहित्यिक व्यक्तित्व अत्यन्त प्रभावशाली था। विरोधी समीक्षक भी हिन्दी साहित्य के इतिहास में उन्हें महत्त्वपूर्ण स्थान देने के लिए पूर्णतया सहमत कहे जा सकते हैं। आधुनिक समीक्षक शुक्लजी के अधूरे कार्य को पूर्ण करके भविष्य में हिन्दी में सर्वांगपूर्ण एवं सार्वभौम साहित्य सिद्धान्तों का निर्धारण करने में सक्षम हो सकते हैं। आशा है हिन्दी साहित्य के गगन में आचार्य शुक्ल की गरिमा का सूर्य अनन्त अपने आलोक का प्रसार करता रहेगा और उसमें यह साहित्य-भूमण्डल जगमगाता रहेगा।

---

हिन्दी साहित्य के क्षेत्र में शुक्लजी की विरोधी या अविरोधी समीक्षा ही इस बात का प्रमाण है कि उनका साहित्यिक व्यक्तित्व अत्यन्त प्रभावशाली था। विरोधी समीक्षक भी हिन्दी साहित्य के इतिहास में उन्हें महत्त्वपूर्ण स्थान देने के लिए पूर्णतया सहमत कहे जा सकते हैं। आधुनिक समीक्षक शुक्लजी के अधूरे कार्य को पूर्ण करके भविष्य में हिन्दी में सर्वांगपूर्ण एवं सार्वभौम साहित्य सिद्धान्तों का निर्धारण करने में सफल हो सकते हैं। आशा है हिन्दी साहित्य के गगन में आचार्य शुक्ल की गरिमा का सूर्य सतत अपने आलोक का प्रसार करता रहेगा और उससे यह साहित्य-भूमण्डल जगमगाता रहेगा।